जब यह घास लेती है तब वही सोमराजा बनती है ॥ २२ ॥ जब वह देखती है तब उसका नाम मित्र होता है, जब घूमती है तब वही आनंद है ॥ २३ ॥ जब बैल जोता जाता है तब वह विश्वेदेव होता है, जब जोता होता है तब वह प्रजापति और जब खुला होता है तब सब कुछ बनता है ॥२४॥ यही ( विश्वरूपं ) विश्वरूप अर्थात् ( सर्वरूपं ) सर्वरूप है और इसीका नाम (गोरूपं) गौका रूप है ॥ २५ ॥ जिसको इस विश्वरूपका ठीक ज्ञान होता है उसके पास विविध आकारवाले अनेक पशु होते हैं ॥ २६ ॥ ''

यह सूक्त विशेषकर ( गोरूपं ) गौके रूपका वर्णन करता है, परंतु इस सूक्तमें कई मंत्र हैं कि जो बैलके लिये ही हैं। अन्य मंत्र दोनोंके लिये समान हैं और कई केवल गौके वर्णन पर ही हैं। यहां गौका विभूति योग ही वर्णन किया है। इस सूक्तका कई प्रकारसे विचार किया जा सकता है, परंतु यहां केवल एक दो मुख्य बातों को ही बताना है, संपूर्ण सूक्तके सब कथनोंका विचार करनेका यहां प्रयोजन नहीं है। इस सूक्तके विचारणीय भाग जो अपने प्रचलित विषयके साथ उपयोगी हैं, अब यहां दिये जाते हैं-

१ ( मंत्र ९ ) ब्राह्मण और क्षत्रिय चूतर हैं।

२ (मंत्र १०) गंधर्व जंघाएं और अप्सराएं छोटी हड्डियें हैं।

३ (मंत्र १६) देव इसकी गुदा हैं, मनुष्य आंतें हैं
और अन्य प्राणी पेट हैं।

४ (मंत्र १७) राक्षस रक्त है, इतर मनुष्य पेट हैं।

ब्राह्मण, क्षत्रिय, ( इतर जनाः ) वैश्य, शूद्र, नि-षाद, गंधर्व, अप्सरा, देव, मनुष्यमात्र, राक्षस अन्य प्राणी ये सब गौका रूपही है। यह भाव उक्त मंत्रों में हैं। ये मंत्र इस वर्णनमें इसलिये आये हैं कि संपूर्ण जनता हृदयसे समझे कि हम सब मनुष्यमात्र गौके

शरीरके अंगही हैं, हम ही उस गौमाताके शरीरके भाग हैं, गौमाताके शरीर में और हमारे शरीरमें इस प्रकार एकरूपता देखें। गौके शरीरको कष्ट होनेसे वह कष्ट गौपर नहीं प्रत्युत हमपर है यह भाव मनमें धारण करें। यदि कोई मनुष्य गौको अधिक कष्ट देगा, या काटेगा या अन्य प्रकार दुःख देगा तो वह मनुष्य केवल गौकोही दुःख देता है और गौके दुःखी होते हुए हम सुखी रह सकते हैं, यह हीन भाव मनसे हटा दें। चूंकि गौका हमारे साथ अवयवी और अवयवोंका संबंध है, हमही गौके अंग हैं इसलिये जो दुःख गौको मिलता है वह हमें ही मिला है ऐसा मानना चाहिये। और इसी भावनासे गौकी पालना और रक्षा करना चाहिये। अर्थात् जिस भावनासे अपनेपर दुःख आनेपर प्रतिकार किया जाता है उसी तीव्रतासे गौके कष्टोंको दूर करनेका यत्न करना चाहिये।

गौकी पालना, रक्षा और वृद्धि भी उक्त विचार मनमें जाग्रत रख करही करनी चाहिये। गौ केवल एक दूध देनेवाला पशुही नहीं है, प्रत्युत वह अपने कुटुंबका एक हकदार है अथवा वह कुटुंबका मालिक है और हम उसके परिवारके आदमी हैं, यह भाव मनके अंदर जीवित और जाग्रत रहना चाहिये।

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, निषाद, राक्षस आदि सभी जातियोंके मनुष्योंमें यह विचार जाग्रत रहना चाहिये। ऐसा होनेसे संपूर्ण जगतीतल के ऊपर गौमाताकी ही पूजा होगी। यह संपूर्ण जगत् ही " गोरूपं " अर्थात् गौका रूप है इसलिये इस गौके साथ किसी अन्य पदार्थकी तुलना होही नहीं सकती। हरएक अन्य पदार्थ के लिये विविध उपमाएं दीं जा सकती हैं, परंतु गौही ऐसी है कि जो अनुपम है, क्यों कि वह संपूर्ण प्राणिमात्र की निरुपम माता है, मानव वंशोंका पालन करनेवाली और संपूर्ण

मानव जातीही जिसके एक प्रकारसे अंग और अवयव है, ऐसी एकमात्र गौ है ।

पाठक विचार करेंगे और गौके उपकारोंका मनन करेंगे तो यह वेदका कथन उनके मनमें ठीक रीतिसे आ सकता है । कई पूछेंगे कि इतने वर्णनसे वेदने किस बातकी शिक्षा दी है ?

इस प्रश्नके उत्तर में निवेदन है कि वेदने इस सूक्तद्वाराअहिंसा का उत्तमोत्तम उपदेश दिया है । कोई मनुष्य या कोई प्राणी अपने आपकी हिंसा नहीं करता । शेर हो या बबर हो जगत् के अन्य प्राणियोंका घातपात करते हैं , जो राक्षस हैं वेभी दूसरोंको खा जाते हैं परंतु ये दूसरे के देहपर उपजीविका करनेवाले क्रूर प्राणीभी अत्यंत भूखलगनेपर अपने ही देह के अवयवोंको कभी काटकर खाते नहीं हैं । व्याघ्र या सिंह कितना भी भूखा क्यों न हो, उसने कभी अपने देहका मांस खाया नहीं है, किसी राक्षसने भी अपने देहका मांस नहीं खाया है । इस लिये इस स्वाभाविक प्रवृत्तिको लेकर ही वेद मनुष्योंको इस सूक्त के वर्णन के द्वारा गाय और बैलके मांस से पूर्णतया निवृत्त करना चाहता है, यह बात इस सूक्तके वर्णन से स्पष्ट हो जाती है ।

जिस समय संपूर्ण मनुष्य अपने आपको गौके शरीर के अवयव ही हृदयसे मानेंगे, तो वे इस विचारको मनमें रखनेवाले लोग गौका मांस या बैलका मांस किस प्रकार खा सकेंगे ? क्यों कि कोई भी अपने शरीर का ही मांस कभी नहीं खाता । पूरा मांस भोजी मनुष्य अथवा नरमांसभोजी मनुष्य भी अपने शरीर का मांस नहीं खाता, इस लिये यदि मनुष्य अथवा जो मनुष्य अपने आपको गौके शरीरके अवयव मानेंगे तो वे मनुष्य गोमांस भक्षण से पूर्णतया निवृत्त ही होंगे । देखिये कितनी प्रबल युक्तिसे वेदने लोगोंको, मांसभोजी राक्षस श्रेणीके लोगों को भी निर्मांस

भोजी बनानेका यत्न किया है। इतनी प्रबल यह युक्ति है कि यदि इस प्रकार का विचार मनमें स्थिर हो जाय तो कभी कोई गोमांस खावे ही नहीं। इतनी प्रबल युक्ति देनेपर भी कई युरोपीयन इस समयतक मानते हैं कि वैदिक कालमें गोमांस भक्षण की प्रथा थी और बैल का भी मांस खाया जाता था। इन लोगोंसे हमारी प्रार्थना है कि वे इस प्रबल युक्तिका अधिक मनन करें और पश्चात् अपना मत बनावें।

गौ मेरे से भिन्न नहीं, मैं उस गौके शरीरका एक भाग हूं इस लिये मुझे अपनी रक्षा करनेके समान ही गौ की भी अवश्य रक्षा करनी चाहिये। यह कितना उच्चतम उपदेश है। पाठक भी इस उपदेश का महत्त्व देखें।

दुराचारी मनुष्य भी जिस समय किसी स्त्रीको माता कहता है तो उसकी दृष्टीमें तत्काल पवित्रता आ जाती है। अर्थात् माता कहनेका तात्पर्य ही यह है कि उसकी ओर पवित्रता की दृष्टिसे देखना। गौको माता कहनेका अर्थ ही यह है कि गौको पवित्र और पूज्य दृष्टिसे देखना है। अपनी साक्षात् पूजनीय वंदनीय और पालनीय परम माता यह है यह भाव मनमें हर समय रखना चाहिये। पाठक इस सूक्तका मनन इस दृष्टीसे करें। इन्द्रादि देव किसी भी अन्य स्थानमें नहीं है वे जीवित और जाग्रत गोमाताके देहमें हैं, जहां इन्द्रादि देव रहते हैं वही स्वर्ग है, अर्थात् "गौ" ही स्वर्ग लोक है, यही भाव पूर्वोक्त सूक्त के चतुर्थ मंत्रमें कहा है।

ये सब भाव इस समय हिंदुलोगोंके मनमें बीज रूपसे देखे जा सकते हैं। यद्यपि इस समय पुराने अथवा नये ख्यालवाले हिंदु लोग इस अथर्व वेदके सूक्तको जानते भी नहीं हैं तथापि

उनके अंदर प्राचीन कालसे वैदिक धर्मके संस्कार रहनेके कारण उनके मनमें ये वैदिक संस्कार सुप्त अवस्थामें इस समय दिखाई देते हैं। वे गौको माता कहते हैं, गौके शरीरमें नाना देवताओंका होना मानते हैं, गौको देवता भी मानते हैं, यह सब मानते हुए भी उक्त उपदेश न समझनेके समान ही उनका आचरण होता है। इसका कारण उनका धर्म विषयक अज्ञान ही है। यदि वेदका यह उपदेश उनके मनमें जागता रहेगा तो वे गौकी रक्षा उत्तम प्रकार कर सकेंगे।

यह सूक्त गौके जिस गौरव का वर्णन कर रहा है वह गौरव जिस कालमें जनतामें होगा उस काल में गौका वध होना ही असंभव था। यह बात अब अधिक विस्तृत कहनेकी आवश्यकता ही नहीं है। ऐसी अवस्थामें मांस पक्षी लोगोंका कैसा साहस होता है और वे किस आधारपर कह सकते हैं कि, वैदिक कालमें यज्ञोंमें गाय और बैलका मांस बर्ता जाता था और यज्ञशेष मांस खाया भी जाता था।

आजकल जो समांस यज्ञ करते हैं वे भी यज्ञशेष समझ कर जो मांस खाते हैं वह मांस प्रत्येक ऋत्विज के लिये दोतीन रत्ती भर भी नहीं मिलता है, प्रायः तीन चावलोंके बराबर ही वे लेते हैं। परंतु हमारा ख्याल यह है कि इतना मांस लेना भी वेदके मंत्र-भागसे सिद्ध नहीं होता है। परंतु इतनेसे मांसके लिये यज्ञयागका हजारों रु० का व्यय क्यों किया जाय अर्थात् जो समांस यज्ञ करते हैं वे भी मांसकी लालचसे निःसंदेह नहीं करते, क्यों कि एकदो रत्ती मांस प्राप्त करनेसे लालचकी तृप्ति कैसी हो सकती है ? अर्थात् उनके अंदर मांसकी लालच नहीं होती, वे समझते हैं कि समांस यज्ञ करना वैदिक धर्म के अनुकूल है। इस लिये जो ऐसा मानते हैं उनको इस सूक्तका अच्छा विचार करना

चाहिये। और वेदका अहिंसाही पक्ष है यह बात उनको अवश्य ध्यानमें धरनी चाहिये।

इतने विचार से यह बात सिद्ध हो चुकी है कि वेदमंत्रों के आधारसे गोमांस भक्षण की प्रथा वैदिक समयमें थी, यह बात सिद्ध नहीं हो सकती, परंतु वेदमंत्रोंके प्रमाण से यह सिद्ध हो सकता है कि उस समय निर्मांस भोजन की प्रथा थी। शिष्टसंमत वैदिक यज्ञमें गौमांस का प्रयोग होनेकी संभावना भी वैदिक कालमें दिखाई नहीं देती, इसलिये कि गोमांस का यज्ञ करने वालेको वेद मंत्रने ही " मूढ याजक " कहा है, अर्थात् जो याजक मूढ नहीं वह यज्ञमें मांसका प्रयोग नहीं करेगा। मूढ मनुष्य जो करता है उसका नाम धर्म नहीं हो सकता, इसलिये वैदिक काल में मूढ पागल मनुष्य क्या करते थे और क्या नहीं, इसका विचार करनेकी हमें कोई आवश्यकता नहीं है, क्यों कि हमें वैदिक समयका शिष्टसंमत धर्मही देखना है। परंतु यदि किसीको देखना हो तो वह माने की वैदिक कालके मूढ लोग कुत्ते और गौके अवयवोंसे यजन करते थे। इससे इतनाही सिद्ध होगा कि यह धर्म शिष्ट संमत वैदिक धर्म नहीं था। मूढ लोग कभी धर्मके आदर्श नहीं होते हैं। वेदमें कई लोगोंका वर्णन है, कई राक्षस मनुष्यमांस खाते थे, पिशाच खून पीनेवाले थे, कई गर्भ को खानेवाले भी थे, कई अन्यान्य जानवरों को भी खाते होंगे, परंतु इन सबको दूर करनेके लिये ही वेदने कहा है, इनका यह व्यवसाय आदर्श करके वेदने नहीं कहा है, परंतु वेदने यह व्यवसाय ऐसा कहा है कि जिससे धार्मिक लोग अपने आपको दूर रखें।

इससे वेदका धर्म अहिंसावादी सिद्ध होता है। इस लेखमें जितने प्रमाण दिये हैं, उनको देखनेसे और अधिक प्रमाण देनेकी अब

कोई आवश्यकता नहीं है, तथापि अथर्ववेद में गोमेध विषयक दो सूक्त हैं जिनको मांसपक्षी लोग गोमांस भक्षण परक लगाते हैं, इसलिये उनका विचार अब करना आवश्यक है, देखिये अब वे दो सूक्त-

## ७ गोमेध के सूक्त ।

अथर्ववेद कांड १० में सूक्त ९ और १० ये दो सूक्त हैं, इनका अब अर्थ देखिये-

अघायतामपि नह्या मुखानि सपत्नेषु वज्रमर्पयैतम् ।
इन्द्रेण दत्ता प्रथमा शतौदना भ्रातृव्यघ्नी यजमानस्य गातुः ॥

( अघायतां मुखानि ) पाप करने वालोंके मुंह ( अपि नह्य ) बंद करके (सपत्नेषु एतं वज्रं अर्पयत) शत्रुओंपर यह शस्त्र चलाओ। (यजमानस्य गातुः ) यजमानको यश देनेवाली ( भ्रातृव्यघ्नी ) शत्रु का नाश करनेवाली (प्रथमा शतौदना ) पहिली शतौदना गौ ( इन्द्रेण दत्ता ) इन्द्रने दी है॥ १ ॥

इस मंत्र में पापी लोगोंके मुख बंद करो और शत्रू पर शस्त्र चलाकर उनको दूर भगा दो, ये दो उपदेश सबसे प्रथम कहे हैं, इस से यह सिद्ध होता है कि, इस सूक्त में जो आगे कथन होनेवाली बात है उसमें ( अघायत् ) पापी लोगों का कोई प्रयोजन नहीं है। पाप वृत्तिवाले जो लोग होते हैं वे अच्छे कार्य को भी बिगाड देते हैं, इस लिये किसी अच्छे कार्यके साथ पापी मनुष्योंका संबंध न आजाय इस विषय में सावधानी रखनी चाहिये। पापी मनुष्यों को दूर करना और शस्त्रों द्वारा उनको सदा दूर रखना और पश्चात् अच्छा कार्य प्रारंभ करना चाहिये, नहीं तो पापवृत्तिवाले मनुष्य अच्छे से अच्छे कार्यकाभी बिगाड करेंगे ।

यहां से अब गोमेध का प्रकरण शुरु होता है, इस लिये इस पवित्र गोमेधमें ( अघायत् ) पापकर्म करनेवाले मूढ याजक ( मुग्धा देवाः ) न आवें और गोमेध की पवित्रता को न बिगाडें, इस लिये वेदने यहां इनको दूर भगानेकी सूचना सबसे प्रथम दी है।

इस मंत्रमें और इस सूक्तमें " शतौदना गौ " का वर्णन है। यह शतौदना गौ कौन है इसका अब विचार करना चाहिये। ( ओदन ) चावलोंके ( शत ) सौ भोजन देनेवाली गौ जो होती है उसका नाम शतौदना गौ है। एक साधारण मनुष्य के लिये पर्याप्त होने वाले चावलों का नाम " एक ओदन " है, तथा सौ मनुष्यों के लिये पर्याप्त होनेवाले चावलोंका नाम " शत ओदन " है। मान लें कि सौ मनुष्य केवल दूध चावलही खानेवाले हैं। जिस एक गौका एक दिनभर का दूध सौ मनुष्योंके पके चावलोंको भिगा सकता है उसका नाम " शतौदना गौ " है। अच्छी गौ प्रतिवार दस या पंद्रह सेर दूध देती है, और सवेरे, मध्यदिनमें और सायंकाल को अर्थात् यज्ञके तीन सवनोंमें तीनवार दूध निचोडा जाय तो तीस सेर से अधिक और पचास सेरसे कम दूध मिल सकता है। इतना दूध उक्त सौ मनुष्योंके चावलोंको भिगोने के लिये पर्याप्त है। यह एक गौके दूधका प्रमाण है। जिसप्रकार आजकल यंत्रकी शक्ति घोडोंके प्रमाणोंसे देखी जाती है उसी प्रकार वैदिक कालमें गौकी दूध देनेकी शक्ति "इतने ओदन दूध देनेवाली" इस प्रमाणसे देखी जाती थी। जैसा शतौदना गौ, पञ्चौदना अजा इ०। पञ्चौदन अज का वर्णन अथर्ववेद ( काण्ड ९।५ तथा काण्ड ४।१४) में आया है। बकरीका अधिक से अधिक दूध " पांच ओदन" के लिये पर्याप्त होता है और गायका अधिकसे अधिक दूध " सौ ओदन " के लिये पर्याप्त होता है। बकरीको " पंचौदन "

और गौको "शतौदन" शब्द क्यों प्रयुक्त हुए हैं इस का स्पष्टीकरण यह है। यह दूधका प्रमाण आजभी ठीक प्रतीत होता है। बकरीकी अपेक्षा वीस गुणा दुध गौ दे सकती है इस विषयमें किसीको शंका नहीं हो सकती।

इस मंत्रमें कहा है कि ऐसी उत्तम शतौदना गौ इन्द्रने सबसे पहिले ( दत्ता ) दान दी थी, तबसे शतौदना गौ दान देनेकी प्रथा शुरू हुई। इस मंत्रमें "दत्ता" शब्द है जो दान देनेका सूचक है, यह बात पाठक स्मरण रखें, क्यों कि इसका आगे बहुत संबंध है। आगे भी—

( १-३ ) यो ददाति शतौदनाम् ॥ अ.१०।९।५,६,१०
( ४ ) ब्राह्मणेभ्यो वशां दत्त्वा सर्वांल्लोकान्त्समश्नुते ॥
अ. १०।१०।३३

"( १ ) जो शतौदना गौको दान देता है। ( २ ) ब्राह्मणोंको वशा गौ दान देनेसे संपूर्ण लोकों की प्राप्ति होती है।"

इन मंत्रों में अर्थात् इसी गोमेधके सूक्तोंमें ब्राह्मणों को शतौदना वशा गौ दान देना लिखा है। जो लोग गोमेधमें गोवध होता है ऐसा मानते हों उनको ये मंत्र ध्यानमें रखना चाहिये। जिस प्रकार इन पांच मंत्रों में गोदान करनेका भाव है उसी प्रकार इन्हीं सूक्तों में आगे गौका दान स्वीकार करनेका भी वर्णन है। इस विषयमें और एक मंत्र भी देखीये—

आपो देवीर्मधुमतीर्घृतश्चुतो
ब्रह्मणां हस्तेषु प्र पृथक् सादयामि ॥ अ. १०।९।२७

"ब्राह्मणोंके हाथोंमें अलग अलग घीके समान मधुर दिव्य जल छोडता हूं।" अर्थात् पूर्वोक्त गौके दान करनेके समय मैं हरएक ब्राह्मणको अलग अलग गौ देता हूं और दानका सूचक उदक भी मैं हरएक ब्राह्मणके हाथ में छोडता हूं। यह उदक सिंचन पूर्वक दान की

प्रथा आज तक चली आरही है। यह बात पाठक स्मरण रखें। जिस प्रकार गोमेध में गौका दान करने की विधि है उस प्रकार यह शतौदना वशा गौ कौन ले सकता है इस विषय में भी कुच्छ नियम इसी गोमेध सूक्तमें लिखे गये हैं वे मंत्र अब देखिये-

(१) शिरो यज्ञस्य यो विद्यात्स वशां प्रतिगृह्णीयात्॥

( २ ) य एवं विद्यात्स वशां प्रतिगृह्णीयात् ॥

(३) य एवं विदुषे वशां ददुस्ते गतास्त्रिदिवं दिवः॥

(४) सा वशा दुष्प्रतिग्रहा॥ अ० १०।१०।२,२७,३२,२८

( १ ) जो यज्ञके सिरको जानता है वह वशा गौका दान लेवे, ( २ ) जो पूर्वोक्त ज्ञान जानता हो वह वशा गौका दान लेवे, ( ३ ) जो ऐसे विद्वान को वशा गौ दान देते हैं वे स्वर्ग में जाते हैं। दूसरों के लिये ( ४) वशा गौ दान में लेना अयोग्य है।"

इन मंत्रों में विशेष तत्त्वज्ञानी ब्राह्मणही वशा गौको दानमें लेवे ऐसा स्पष्ट कहा है । जो ऐसा ज्ञानी ब्राह्मण न हो वह गौका दान लेनेका अधिकारी नहीं है । दान देनेवाला यजमान भी कौनसा ब्राह्मण गौ दान देने योग्य है इसका निश्चय इन कसौटियोंसे करे। लेनेवाला भी अपनी योग्यता होगी तो लेवे अन्यथा न लेवे ।

गोमेध सूक्तों में गौके दान के विषय के ये मंत्र सूचित कर रहे हैं कि गोमेधमें ब्राह्मणको गौ दान देनेकी बात अवश्य है । गोमेधसे गोमांस हवन की बात ही माननेवाले विद्वान इन मंत्रोंका अवश्य ही विचार करें और गोमेधमें गोदान है यह समझें । सर्वमेधमें अपने सर्वस्वका दानही दिया जाता है इसी प्रकार गोमेध में गौका दान देना संभवनीय उक्त मंत्रों के प्रमाणसे माना जा सकता है । इस प्रकार प्रथम मंत्रका विचार करनेके बाद अब आगेके मंत्र देखिये-

वेदिष्टे चर्म भवतु बर्हिर्लोमानि यानि ते ।
एषा त्वा रशनाऽग्रभीद्ग्रावा त्वैषोऽधि नृत्यतु ॥ २ ॥
बालास्ते प्रोक्षणीः सन्तु जिह्वा सं मार्ष्ट्वघ्न्ये ।
शुद्धा त्वं यज्ञिया भूत्वा दिवं प्रेहि शतौदने ॥ ३ ॥
यः शतौदनां पचति कामप्रेण स कल्पते ।
प्रीता ह्यस्यर्त्विजः सर्वे यन्ति यथायथम् ॥ ४ ॥
स स्वर्गमारोहति यत्रादस्त्रिदिवं दिवः ।
अपूपनाभिं कृत्वा यो ददाति शतौदनाम् ॥ ५ ॥
स तांल्लोकान्त्समाप्नोति ये दिव्या ये च पार्थिवाः ।
हिरण्यज्योतिषं कृत्वा यो ददाति शतौदनाम् ॥ ६ ॥

अथर्व. १० । ९

"हे गौ ! तेरा चर्म वेदी बने, जो (लोमानि) लोम हैं वे यज्ञकी बर्हिके स्थानपर हों यह रसी तुझे ठीक रीतिसे धारण करे और यह यज्ञका ग्रावा तेरे ऊपर (नृत्यतु) नाचता रहे॥ २ ॥ तेरे बाल पवित्र जलके स्थान पर समझे जांय, हे(अ-घ्न्ये) हनन करने अयोग्य गौ ! तेरी जिह्वा (सं मार्ष्टु) तुझे स्वच्छ करे । तू शुद्ध और यज्ञिय होकर, हे (शतौदने) शतौदन गौ! तू (दिवं प्रेहि) स्वर्ग को जा ॥ ३ ॥ (यः) जो (शतौदनां पचति) शतौदनाको परिपक्व बनाता है (सः कामप्रेण लभते) उसकी इच्छा पूर्ण होती है । इसके सब ऋत्विज संतुष्ट होकर जहां इच्छा हो वहां जाते हैं ॥ ४ ॥ (स स्वर्गं आरोहति) वह उस स्वर्ग पर पहुंचता है कि (यत्र अदः दिवः त्रिदिवं) जहां द्युलोक का तीसरा स्वर्ग है। (यः अपूपनाभिं कृत्वा) जो मिठे वडे बनाकर (शतौदनां ददाति) शतौदना गौको दान देता है ॥ ५ ॥ जो सोनेके चमकदार गहने पहनाकर शतौदना गौका दान करता है वह इह परलोक में श्रेष्ठ लोक प्राप्त करता है ॥ ६ ॥"

इन मंत्रोंमें दो वाक्य हैं कि जो शंका करने योग्य समझे जाते हैं वे वाक्य ये हैं-

१दिवं प्रेहि शतौदने ॥३॥ २यः शतौदनां पचति० ॥४॥

"(१) हे शतौदने! तू स्वर्गको जा। (२) जो शतौदनाको पकाता है।" साधारण लोग समझते हैं कि पहिले वाक्य में "गौको स्वर्गको जा" कर के जो कहा है वह गोवध का सूचक है तथा दूसरे वाक्यमें "शतौदनाको पकानेका वर्णन स्पष्ट है।" यह मांसपक्षियों का कथन बिलकुल अयोग्य है देखिये इसके हेतु-

यदि पहिले वाक्यमें "(दिवं प्रेहि शतौदने) शतौदने! तू स्वर्गको जा" इस कथनसे गौको काटनेका अनुमान करना है तो ऊपरके ही पंचम मंत्रमें "(स स्वर्ग आरोहति) वह यजमान स्वर्ग पर चढता है" यह कथन है, क्या इससे यजमानको भी काटने का अनुमान करना है? दोनों विधानोंसे एकही अनुमान निकल सकता है। स्वर्गमें जानेकी बातही यहां माननी हो तो जिस स्वर्गमें शतौदना गौ तत्काल जाती है, उसी में तत्काल ही यजमान पहुंचता है क्यों कि स्वर्गमें चढनेके क्रियापद वर्तमान कालके ही बोधक हैं। आज गौको काटेगा वह यजमान मरणके पश्चात् स्वर्गको जायगा यह मंत्रका कथन नहीं है, परंतु कथन यह है कि "जो शतौदना का पाक करेगा वह स्वर्गके तीसरे लोकमें उसी समय चढता है। (मंत्र. ५)" अर्थात् यजमानकी तो उसी समय स्वर्गप्राप्ति है! इस लिये यहांके शब्द प्रयोग विचारके साथ देखने योग्य हैं-

१ दिवं प्रेहि शतौदने ॥ (मंत्र ३)

२ स (यजमानः) स्वर्गमारोहति ॥ (मंत्र ५)

प्रथम वाक्यमें शतौदनाको कहा है कि "तू स्वर्गको जा।" यहां ऐसा नहीं कहा कि शतौदना गौ तत्काल स्वर्गको जाती है। परंतु

दूसरे वाक्यमें कहा है कि " यजमान तो उसी समय स्वर्गपर चढता है । " इन दोनों वाक्योंका भेद पाठक समझही सकते हैं। अर्थात् यदि स्वर्गको जानेका अर्थ हवन के लिये कट जाना ही मानना है, तो वह आपत्ति यजमानपर विशेष जोरसे और सबसे प्रथम आ जाती है । और उसी युक्तिसे मानना पडेगा कि गोमेधमें गौ और यजमान इन दोनों की समान गति होती है !!!

पाठक यहां विचार करें कि यदि यज्ञमें कटे हुए पशुसे पूर्व ही यजमानको भी स्वर्ग मिलना हो तो इस प्रकार का कर्म, कि जिसमें अपना ही नाश उसी समय होना हो, कौन करेगा? किसी भी अन्य यज्ञोंमें जो आपत्ति नहीं वह इस गोमेध में है। अन्य यज्ञोंके वर्णनोंमें यजमानको मरनेके पश्चात् स्वर्गप्राप्ति लिखी है, परंतु यहां तत्काल लिखी है। इस लिये यहांके इन वाक्योंका कुछ तात्पर्य अन्य ही समझना उचित है । इसलिये इसके अगला ही मंत्र देखिये—

स तांल्लोकानाप्नोति ये दिव्या ये च पार्थिवाः ।
हिरण्यज्योतिषं कृत्वा यो ददाति शतौदनाम् ॥ ६ ॥
अथर्व. १० । ९ । ६ ॥

"जो स्वर्ग के और पृथ्वीपर के लोक हैं उन सबको वह यजमान प्राप्त होता है जो सुवर्णके आभूषण बनाकर शतौदन गौका दान करता है । "

इस मंत्रमें कहा है कि सुवर्णके आभूषणोंसे सजी हुई गौका जो यजमान दान करता है वह इस भूमि परके तथा स्वर्ग के संपूर्ण लोकोंको प्राप्त करता है । इसी प्रकारका पंचम मंत्र है देखिये-

अपूपनाभिं कृत्वा यो ददाति शतौदनाम् ॥५॥
हिरण्यज्योतिषं कृत्वा यो ददाति शतौदनाम् ॥६॥

पहिले मंत्रने कहा है कि मीठे बडे बनाकर गौका दान करना

चाहिये और दूसरे मंत्रका कथन है कि सुवर्णके आभूषणोंसे सजा कर गौका दान करना चाहिये।

इन मंत्रोंका विचार करनेसे गौदान करनेकी वैदिक रीति ज्ञात होजाती है। जिस ज्ञानी ब्राह्मणको गौ दान करनी हो उसको अलंकारोंके सहित और मिठाईके सहित गौ दान देनी चाहिये। यह प्रथा इस समयतक चली आई है। गौ दान करनेके समय गौ पर कुछ जेवर रखते हैं और साथ कुछ मीठी चीज भी रखते हैं।

इन मंत्रोंमें (ददाति) दान करनेका बोधक शब्द है। जो सजी सजाई गौ ब्राह्मणको देता है वह स्वर्ग का भागी होता है। ये मंत्र देखनेसे गौ काटनेका यहां कोई संबंध नहीं है। और यजमानको भी कोई डरनेकी बात नहीं है क्यों कि यजमान तो जब गौ दान करेगा तबसे आयुकी समाप्तितक ( पार्थिवाःलोकाः ) इह लोकका यश भोगेगा और मरनेके पश्चात् ( दिव्याः लोकाः ) दिव्य लोग प्राप्त करेगा। जिस प्रकार यह सरल है उसी प्रकार गौभी जिसका दान ब्राह्मणको हुआ हो वह अपनी आयुकी समाप्ति तक उसी ब्राह्मणके घर रहेगी और मृत्युके पश्चात् स्वर्गको पहुंचेगी। अर्थात् इस सूक्तके मंत्रोंमें गौ को " स्वर्गको जा " कहने मात्रसे गौ काटनेकी कल्पना करना अत्यंत अयुक्त है। और अगर यहां वैसी कल्पना की गई तो वही बात यजमानपर भी आ जाती है, इसलिये ऐसी भयानक कल्पनाएं करना किसीको भी योग्य नहीं है।

संपूर्ण वेदोंमें गोमेधके ये दोही सूक्त हैं और इन दो सूक्तोंमें ६१ मंत्र हैं। इनमें गौके दानके विषयमें कई मंत्र इससे पूर्व दिये हैं, उनके साथ निम्न लिखित मंत्र भी देखिये-

ब्राह्मणेभ्यो वशां दत्त्वा सर्वाँल्लोकान्समश्नुते॥ अ० १०।१०।३३

" ब्राह्मणोंको वशा गौ दान देनेसे सब लोक प्राप्त करता है। "

यदि गौ काटकर हवन करनेका मतलब इन सूक्तोंमें होता तो

ऐसे दानवाचक मंत्र व्यर्थही हो जांयगे । वास्तवमें देखा जाय तो गोमेधमें दो बातें हैं ( १ ) एक गौ की गुणोंसे उन्नति करना और ( २ ) दूसरा गुणोंसे उन्नत हुई गौ ब्राह्मणोंको दान देना ।

इन सूक्तोंमें एक भी मंत्र ऐसा नहीं है कि जो गौ को काटने और उसके अवयवोंके हवनका दर्शक माना जा सके । इसलिये इन सूक्तोंके ऊपर गोमांस हवन की कल्पना मढ देना सर्वथा अनुचितही है । गौके दान देनेके जो आठ दस मंत्र हैं वे स्पष्टतासे बता रहे हैं कि विद्वान ब्राह्मणको गौदान देनेका नाम गोमेध है । इस प्रकारका दान देनेसे यजमान इह लोकमें सुख भोग करके अंतमें स्वर्गको जाता है और यह गौका दान करना अग्निष्टोमऔर अतिरात्र यज्ञोंसे भी अधिक पुण्य देनेवाला है, इस विषयमें इनही सूक्तोंमें आगे मंत्र आजांयगे । इसलिये गौको ' दिवं गछ ' इतना कहने मात्रसे उसका वध करनेकी कल्पना करना सर्वथा अनुचित है। अब आगेके कुछ मंत्र देखिये—

ये ते देवि पक्तारः शमितारो ये च ते जनाः ।
ते त्वा सर्वे गोप्स्यन्ति मैभ्यो भैषीः शतौदने ॥ ७ ॥
वसवस्त्वा दक्षिणत उत्तरान्मरुतस्त्वा ।
आदित्याःपश्चाद्गोप्स्यन्ति साग्निष्टोममति द्रव॥ ८ ॥
देवाः पितरो मनुष्या गंधर्वाप्सरसश्च ये ।
ते त्वा सर्वे गोप्स्यन्ति सातिरात्रमति द्रव ॥ ९ ॥
अन्तरिक्षं दिवं भूमिमादित्यान्मरुतो दिशः ।
लोकान्त्स सर्वानाप्नोति यो ददाति शतौदनाम् ॥ १० ॥
घृतं प्रोक्षन्ती सुभगा देवी देवान् गमिष्यति ।
पक्तारमघ्न्ये मा हिंसीर्दिवं प्रेहि शतौदने ॥ ११ ॥
ये देवा दिविषदो अन्तरिक्षसदश्च ये चेमे भूम्यामधि
तेभ्यस्त्वं धुक्ष्व सर्वदा क्षीरं सर्पिरथो मधु ॥१२॥ अ.१०।९

"हे देवि! हे गौ! जो लोग तेरे ( पक्तारः शमितारः ) पकानेवाले और तेरी शान्ति करनेवाले हैं, वे सब ( त्वा गोप्स्यन्ति ) तेरी रक्षा करेंगे। हे शतौदने गौ! (एभ्यः मा भैषीः) इनसे तू मत डर, क्यों कि इनसे तुम्हें कोई भय नहीं प्राप्त होगा ॥ ७ ॥ दक्षिण की ओर से वसुदेव, उत्तर दिशासे मरुत् देव, पीछेसे आदित्य देव ( त्वा गोप्स्यन्ति ) तेरी रक्षा करेंगे वह तू ( अग्निष्टोमं अतिद्रव) अग्निष्टोम नामक यज्ञसे भी आगे बढ ॥८॥ देव, पितर, मनुष्य, गंधर्व, अप्सरा ये सब ( त्वा गोप्स्यन्ति ) तेरी रक्षा करेंगे, ऐसी रक्षित होनेवाली तू (अतिरात्रं अतिद्रव) अतिरात्र नामक यज्ञसे भी आगे बढ जा ॥ ९ ॥ ( यः शतौदनां ददाति) जो शतौदना गौका दान करता है वह उन सब लोकोंको प्राप्त करता है कि जो अंतरिक्ष, द्यु, भूमि, आदित्य, मरुत और दिशाओंमें हैं ॥ १० ॥ घी देती हुई सौभाग्य युक्त गौ देवी देवोंके प्रति पहुंचती है। हे( अ-घ्न्ये ) हनन के लिये अयोग्य गौ देवते! ( पक्तारं मा हिंसीः ) परिपक्व करने वालेकी तू हिंसा मत् कर! और हे शतौदने! ( दिवं प्रेहि ) स्वर्गको जा ॥ ११ ॥ जो देव द्यु लोक, अंतरिक्ष और भूमिपर हैं उन सब देवोंके लिये दूध, घी और मधु तू ( धुक्ष्व ) दे ॥ १२ ॥"

इन मंत्रोंके अंदर "शमितारः, पक्तारः, पक्तारं" केवल ये तीन शब्द हैं, इसलिये मांसपक्षके लोग कहते हैं कि इन मंत्रोंमें गौका वध करके उसके मांसको पकानेका विधान है। ये लोग ऐसा इस लिये कहते हैं कि इनके ध्यानमें पूर्वापर संबंध आया नहीं है। यदि यहांके "शमितारः पक्तारः" ये शब्द गोवध का भाव बताते हैं तो ७, ८, ९ इन तीन मंत्रोंमें तीन वार "गोप्स्यन्ति" शब्द आया है जिसका अर्थ केवल "रक्षण करेंगे", यही असंदिग्ध रीतिसे निश्चित है, इसका क्या तात्पर्य होगा? देखिये--

१ पक्तारः शमितारः जनाः त्वा गोप्स्यन्ति ॥मं. ७॥
२ वसवः मरुतः आदित्याः त्वा गोप्स्यन्ति ॥ मं.८ ॥
३ देवाः पितरो मनुष्याः गंधर्वा अप्सरसः च त्वा गोप्स्यन्ति ॥ मं. ९ ॥

"(१) (पक्तारः) परिपक्व करने वाले, (शमितारः) शांत करने वाले तेरी रक्षा करेंगे ॥ ७ ॥ (२) वसु, मरुत् और आदित्य तेरी रक्षा करेंगे ॥ ८ ॥ (३) देव, पितर, मनुष्य, गंधर्व, अप्सराएं तेरी रक्षा करेंगे ॥ ९ ॥"

ये मंत्र गौकी रक्षा करनेका कार्य सूचित कर रहे हैं। इसमें "मनुष्याः, जनाः" ये दो शब्द तो "गौकी रक्षा मनुष्य करेंगे" यही भाव सूचित कर रहे हैं। यदि शमिताने गौका वध किया और पक्ताने गोमांस पकाया, तो रक्षण करनेवाले किसका रक्षण करें? अर्थात् यहां पक्ता और शमिताका उतना ही कर्म अभीष्ट है कि जिसके बाद गौ जीवित रहेगी और रक्षा करनेवाले रखवालेके पास दी जा सकेगी। मंत्रों का पूर्वापर संबंध देखनेसे यही स्पष्ट भाव प्रतीत होता है।

आजकल जो समांस यज्ञ किया जाता है उसमें "शमिता" नामक एक ऋत्विज रहता है जिसका कार्य यज्ञीय पशुका वध करना होता है। पक्ता शब्दका अर्थ पकानेवाला है इसमें भी हमें कोई आक्षेप नहीं है। परंतु ये अर्थ पूर्वापर संबंधसे यहां अपेक्षित नहीं हैं यही हमारा कथन है।

यहां विवादास्पद तीन शब्द हैं। "शमितारः और पक्तारः" ये शब्द वध और पकानेकी बात सूचित कर रहे हैं और दूसरी ओर "गोप्स्यन्ति" शब्द है जो तीनवार आनेके कारण गौरक्षा की बात जोर से उद्घोषित करता है। यहां शब्दोंका युद्ध इस प्रकार है—

शमितारः

गोप्स्यन्ति ।
पक्तारः

सप्तम मंत्रमें तो विरोधालंकार सेही कहा है कि जो शमिता और पक्ता लोग हैं वेभी गौकी रक्षा करेंगे ( शमितारः पक्तारो जनाः त्वा गोप्स्यन्ति ) इस मंत्रभागका अर्थ यही होता है कि- "हे गौ! जो तेरा वध करेंगे और जो तेरा मांस पकायेंगे वे तेरी रक्षा करेंगे!" क्या यह अर्थ ठीक है? पाठक गण ! विचार तो कीजिये।

यदि गौका वध करनेवाले और गोमांस पकाने वाले भी गोरक्षिणी सभाके सभासद हो सकेंगे तो फिर गौघातक किनका नाम हो सकेगा ?

इतना विपरीत अर्थ मांस पक्षी लोग कैसा मानते हैं यही हमें आश्चर्य होता है ! ऐसा प्रबल विरोध उत्पन्न होनेपर अर्थकी संगति लगानेके नियम मीमांसकों ने निश्चित किये हैं, यदि उनकी ओर ये लोग ध्यान देंगे तो ऐसे अनर्थ कारक अर्थसे ये लोग बच सकते हैं—

नियम-जिस समय परस्पर विरोधी अर्थवाले शब्द एकही वाक्यमें आजांय, उस समय उन शब्दोंके अन्य अर्थ देखकर सब शब्दोंका अविरोधी अर्थ करना चाहिये।

पाठक गण इस नियमानुसार पूर्वोक्त सप्तम मंत्र का अर्थ देखें-

( १ ) " गोप्स्यन्ति " शब्दमें " गुप् " धातुका अर्थ " रक्षा करना" इतना एकही है। इसका कोई दूसरा अर्थ नहीं है।

इसके विरोधमें शमिता और पक्ताके अनेक अर्थ हैं देखिये--

( २ ) " शमिता " ( One who keeps his mind calm ) अपने मनको शांत रखनेवाला, शांत करनेवाला, संयमी पुरुष. ( Self controlled ) आत्मसंयम करनेवाला ।

( Killer ) हनन करने वाला।

" पक्ता " ( One who cooks ) पकाने वाला, Ripening परिपक्व बनानेवाला । ( One who brings to perfection ) पूर्णता करने वाला ।

ये अर्थ सब कोशोंमें हैं। युरोपीयनोंके बनाये कोशोंमें भी हैं। अब यहां पाठक देख सकते हैं कि "गोप्स्यन्ति" क्रिया केवल रक्षा का भाव बता रही है उसके साथ संबंध रखनेवाले " शमिता और पक्ता " के अर्थ हैं वा नहीं। "शांति रखनेवाला" यह शमिताका अर्थ और परिपूर्ण बनाने वाला यह पक्ता का अर्थ रक्षा अर्थके साथ संगत हो सकता है। ये अर्थ लेकर पूर्वोक्त सप्तम मंत्रके अर्थ देखिये-

ये ते देवि शमितारः पक्तारो ये च ते जनाः ।
ते त्वा सर्वे गोप्स्यन्ति मैभ्यो भैषीः शतौदने ॥ ७ ॥अथर्व. १०।९

हे ( देवी ) गो देवते! ( ये ते ) जो तुझे (शमितारः ) शांत रखने वाले और (ये च ते पक्तारः ) और जो तुझे परिपूर्ण बनाने वाले (जनाः) लोग हैं (ते सर्वे) वे सब ( त्वा गोप्स्यन्ति) तेरी रक्षा करेंगे। हे शतौदने! हे गौ! तू ( एभ्यः मा भैषीः ) इनसे मत घबराओ, क्योंकि ये तुम्हें किसी प्रकार कष्ट नहीं देंगे ॥ ७ ॥

" शम् " धातुका अर्थ शांत रखना है, उनको अशांत न बनाना, उनको चिडाना नहीं इत्यादि भाव शमिता शब्दमें हैं। पच् धातुका अर्थ परिपक्व बनाना, उन्नत करना यह है । पच धातुका अर्थ निश्चित करनेके लिये एक विशेष परिच्छेद ही इससे पूर्व लिखा गया है, वह पाठक यहां देखें। उस पच धातुके अर्थको लेनेसे यहां तात्पर्य यह होता है, और इस गोमेधके दो भाग इस प्रकार होते हैं-

(१) एक भागमें—

(अ) गौका शरीर (शमितारः) शांत रखना अर्थात् उसमें विषमता उत्पन्न न होने देना, और-

(आ) गौका उत्तम दूध देनेका जो स्वभाव गुण है वह सबसे अधिक (पक्तारः) बढाना, यदि गौ चार सेर दूध देती हो तो उसको दस पंद्रह सेर दूध देनेवाली बनाना।

(२) दूसरे भागमें—

ऐसी उत्तम परिपूर्ण गौको विद्वान ज्ञानी ब्राह्मण के लिये (दातारः) समर्पण करना।

गोमेधके ये दो भाग हैं। पहिले भागमें गौकी गुणविकास से उन्नति करना और दूसरे भागमें बुद्धिजीवी ब्राह्मणोंको दान देना। हरएक मेधमें (१) संगम, (२) संवर्धन और (३) समर्पण ये तीन भाग होते ही हैं। उत्तम बैलके साथ संगम करने तथा खानपान का योग्य प्रबंध करनेसे गौके गुण बढ जाते हैं। पश्चात् ऐसी गौवें गुरुकुल आदि में पढानेवाले सुयोग्य गुरुदेवोंको समर्पित करना।

"शमितारः, पक्तारः तथा दातारः" ये तीन शब्द इस गोमेध सूक्तमें आये हैं इनके प्रकरणानुकूल ये अर्थ हैं। पाठक भी विचार करें। ये अर्थ न करते हुए वध और पकानेके आशय यदि लिये जांय, तो दानके लिये गौ स्थानपर रहती ही नहीं और सूक्त का अर्थ बन ही नहीं सकता, यह बात ध्यानमें धरनी चाहिये। पाठक यहां देखें कि प्रकरण का संबंध न देखनेसे कितना अर्थ का अनर्थ हो सकता है। यहां तक गो मेधके प्रथम सूक्तके १२ मंत्रोंका अर्थ हुआ। अब अगले मंत्रोंका अर्थ देखिये—

यत्ते शिरो यत्ते मुखं यौ कर्णौ ये च ते हनू। आमिक्षां दुहूतां दात्रे क्षीरं सर्पिरथो मधु॥ १३॥ यौ त ओष्ठौ ये

नासिके ये शृंगे ये च तेऽक्षिणी । आमि० ॥१४॥ यत्ते क्लोमा यद्धृदयं पुरीतत् सह कण्ठिका । आमि० ॥ १५ ॥ यत्ते यकृद्ये मतस्ने यदान्त्रं याश्च ते गुदाः । आमि० ॥ १६ ॥ यस्ते प्लाशीर्यो वनिष्ठु यौ कुक्षी यच्च चर्म ते। अमि० ॥१७॥ यत्ते मज्जा यदस्थि यन्मांसं यच्च लोहितम् । आमि० ॥१८॥ यौ ते बाहू ये दोषणी यावंसौ या च ते ककुत् ॥ आमि० ॥ १९ ॥ यास्ते ग्रीवा ये स्कन्धा याः पृष्टीर्याश्च पर्शवः । अमि० ॥ २० ॥ यौ त ऊरू अष्ठीवन्तौ ये श्रोणी या च ते भसत् । आमि० ॥ २१ ॥ यत्ते पुच्छं ये ते बाला यदूधो ये च ते स्तनाः। अमि० ॥२२॥ यास्ते जंघा याः कुष्ठिका ऋच्छरा ये च ते शफाः । आमि० ॥ २३ ॥ यत्ते चर्म शतौदने यानि लोमान्यघ्न्ये ॥ आमिक्षां दुहूतां दात्रे क्षीरं सर्पिरथो मधु ॥२४॥ अथर्व.१० । ९

"हे (अघ्न्ये शतौदने) हनन करने अयोग्य और हे सौ मनुष्यों के भोजन के लिये दूध देनेवाली गौ ! जो तेरे शरीर के अवयव अर्थात् सिर, मुख, कान, हनू, होंठ, नाक, सींग, आंख, हृदय, पेट, गला, यकृत्, प्लीहा, आंतें, गुदा, बगलें, चर्म, मज्जा हड्डी, मांस, रक्त, बाहू, कंधे, कूब, गर्दन, पीठ, पसलियां, ऊरू, दूम, बाल, दुग्धाशय, स्तन, जंघाएं, खुर आदि अंग और अवयव हैं ये सब तेरा दान करनेवाले यजमान के लिये दूध, घी, मधुरता और दही आदि पदार्थ (दुहूतां) देते रहें ।"

इन बारह मंत्रोंमें गौके अंतर्बाह्य अंगों और अवयवोंके नाम गिने हैं । और कहा है कि ये सब अवयव गौका दान करनेवाले यजमानके घर में दूध, घी, दही मधुरता आदि पदार्थ विपुल परिमाणमें देतें रहें। अर्थात् गौका दान करनेसे दाता के घर दूध

आदि, पदार्थों की न्यूनता न रहे, अर्थात् गौके दान करनेसे दाताके घरमें दूध देनेवाली गौ ओंकी संख्या बढे।

इन मंत्रोंमें " अघ्न्या " शब्द आया है। जो मांसपक्षी विद्वान् इन मंत्रों में भी गोमांस हवनकी संभावना मानते हैं वे इस " अघ्न्या " शब्दका खूब विचार करें। " अघ्न्या " शब्दका अर्थ " हनन करने के लिये अयोग्य, हिंसा करनेके लिये अयोग्य, घातपात करनेके अयोग्य, अवध्य " ऐसा है। "अघ्न्ये शतौदने" ये दो शब्द स्पष्टतासे सिद्ध करते हैं कि " शतौदना गौ अर्थात् जो सौ मनुष्यके भोजन लिये दूध देनेवाली गौ है वह अवध्य है।" इसी का नाम इस सूक्तमें वशा कहा है। इस लिये "अघ्न्या शतौदना वशा गौ " जिसका वर्णन इस गोमेधके सूक्तमें किया है, उसका वध किस प्रकार हो सकता है? पाठक यहां देखें कि जिस सूक्तमें सबसे प्रथम मंत्रमें ( अघायत् ) पापी और दुष्ट लोगोंको दूर करने को कहा है, जिस सूक्त में अवध्य अर्थ वाले अघ्न्या शब्द का प्रयोग हो गया है, जिस सूक्तमें सब देव और सब मनुष्य इस गौका ( गो-ष्यन्ति ) संरक्षण करते हैं ऐसा कहा है, ऐसे पूर्ण अहिंसा वादी सूक्तपर ही गोवधपूर्वक मांस हवनका अर्थ मांस पक्षी लोगोंने मढ दिया है। ऐसा विपरीत अर्थ इस सूक्तपर कैसा लगाया जा सकता है यह हम समझही नहीं सकते।

इन बारह मंत्रोंमें " गौका हरएक अवयव दुग्ध आदि पदार्थ देवे " ऐसा जो कहा है वह मनन करने योग्य है। जो दूध पीना है वह नीरोग स्वास्थ्य से पूर्ण गौका ही पीना चाहिये। दूध का संबंध गौके हरएक अंग और अवयवसे है यह बात यहां स्पष्ट होती है। गौका कोई भी अंग अथवा अवयव रोगी हुआ हो तो उसका दोष दूधमें आता है। इस प्रकार रोगीगायका दूध आरोग्यवर्धक नहीं हो सकता। तथा दूधका धंदा करनेवाले

गवालिये इसका विचार न करते हुए सब गौओंके दूध को इकट्ठा मिला देते हैं, वह पीना कितना घातक है यह बात यहां स्पष्ट हो गई है। नीरोग गौका ही दूध पीना चाहिये और गौके किसी भी अंगमें रोग या कमजोरी नहीं रहनी चाहिये। इस लिये पूर्वोक्त बारह मंत्रोंमें सूचित किया है कि गौके हरएक अंग और अवयवसे दूध का संबंध है। दूध पीनेवाले पाठक इस का विचार करें। इसका विचार करनेसे यही निश्चित होता है कि आर्योंको अपने घरमें गौओंकी पालना अवश्य करनी चाहिये और दूधपीना चाहिये। मोल लिया हुआ दूध इस रीतिसे गौणही सिद्ध होता है।

इन मंत्रोंमें "आमिक्षा" शब्द बारहवार आया है। यह आमिक्षा तपे हुए दूधमें दही मिलाकर दूधको फाडनेसे बनती है। इस प्रकार दूध फाडकर जल अलग करके उस दूधके घन पदार्थमें मिश्री आदि मिलानेसे बडा स्वादु खाद्य बनता है। इसके कई अन्य पदार्थ मीठे और नमकीन भी बनते हैं। दही का जल अलग करके भी उसका घन पदार्थ लेकर उसमें मीठा मिलानेसे बडा स्वादु पदार्थ बनता है। इसके भी अन्यान्य अनेक पदार्थ बनते हैं। यह "आमिक्षा" बडी पौष्टिक बलवर्धक और रुचीकर भी होती है। दूध, घी, दही, आमीक्षा ये पदार्थ तथा इसमें मीठास के लिये शहद अथवा मिश्री मिलाकर खानपानके बहुत पदार्थ बनते हैं। ये पदार्थ बनाना भी गोमेधका एक अंग है। अब आगे के मंत्र देखिये—

क्रोडौ ते स्तां पुरोडाशावाज्येनाभिघारितौ ।
तौ पक्षौ देवि कृत्वा सा पक्तारं दिवं वह ॥२५॥
उलूखलेमुसले यश्चचर्मणि यो वा शूर्पे तण्डुलः कणः। यं वा वातो मातरिश्वा पवमानो ममाथाग्निष्टद्धोता सुहुतं कृणोतु ॥२६॥
अपो देवीर्मधुमतीर्घृतश्चुतो ब्रह्मणां हस्तेषु प्रपृथक्सादयामि ।

यत्काम इदमभिषिञ्चामि वोहं तन्मे सर्वं संपद्यताम् वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥ २७ ॥ अथर्व. १०।९

"हे (देवि) गौ देवी! (ते आज्येन अभिघारितौ) तेरे घीसे सिंचित हुए (पुरोडाशौ क्रोडौस्ताम्) दो पुरोडाश मध्यमें हों। ये दो पुरोडाश (तौ पक्षौ कृत्वा) दो पंख बनाकर वह तू (पक्तारं दिवं वह) तुझे परिपक्व बनानेवालेको स्वर्ग-पर उठाकर ले जा ॥ २५ ॥ उलूखल, मुसल, चर्म, शूर्प इनमें जो चावल या कण हों, जिसकी शुद्धता (मातरिश्वा वायुः) अंतरिक्षस्थानीय वायुने की है, उसका (सुहुतं) उत्तम अर्पण करने योग्य अन्न होता अग्नि (कृणोतु) करे ॥ २६ ॥ मैं यह दिव्यजल (ब्रह्मणां हस्तेषु) ब्राह्मणों के हाथों में (प्र पृथक्-सादयामि) पृथक पृथक् छोडता हूं। अर्थात् हरएक ब्राह्मणको अलग अलग दान देता हूं। जिस इच्छासे यह मैं सिंचन करता हूं वह मेरी सब कामना पूर्ण (सं पद्यतां) होवे और हम सब धनोंके स्वामी बनें ॥ २७ ॥

इस गोमेधके प्रथम सूक्तके ये अंतिम मंत्र हैं। यहां प्रथम सूक्त समाप्त होता है। पाठक इस २७ मंत्रोंके प्रथम सूक्तका अच्छी प्रकार आगे पीछेका संबंध देखकर बहुत मनन करें। इस में एक भी मंत्र नहीं है कि जो गौके मांसका हवन सिद्ध कर सकता हो। इसके विरुद्ध गौ अवध्य है, उसकी उन्नति करनी चाहिये, उसका दान करना चाहिये, उसको उत्तम अवस्थामें रखना चाहिये इत्यादि बातें ही इस में कहीं हैं।

इन तीन मंत्रों में पहिले अर्थात् इस सूक्तके २५ वे मंत्र में दो पुरोडाश गायके घीसे उत्तम प्रकार भिगानेका विधान किया है। पुरोडाश का अर्थ पके हुए चावल। इन पके चावलों की राशीपर जितना रह सके उतना गौका घी छोडना चाहिये।

इसीका हवन भी होता है और यह खाया भी जाता है। चावल खानेकी वैदिक रीति यही है कि चावलोंपर खूब घी छोडा जाय और वे खाये जांय। भोजन के दो पक्ष हो ते हैं जैसे महिनेके दो पक्ष होते हैं। भोजन के पहिले भागमें चावल और घी खाना और दूसरे विभागमें भी चावल घीके साथ खाना चाहिये। गायके घीके साथ पके चावल खानेसे बुद्धिकी वृद्धि होती है। मेधा बुद्धिका वर्धन ही स्वर्ग प्राप्तिका चिन्ह है इसकी सूचना इसी मंत्रके उत्तरार्ध में कही है।

चावलों को ठीक करनेके साधन २६ वे मंत्रमें वर्णन किये हैं। उलूखल, मुसल, चर्म, शूर्प इन साधनोंसे छिलकोंसे चावल अलग किये जाते, स्वच्छ किये जाते, और वायुकी सहायतासे छिलके भूस आदि अलग किया जाता है। इस प्रकार स्वच्छ और सुंदर बनाये हुए चावल अग्निपर पकाकर उनका अन्न बनाया जाता है जिसको पुरोडाश कहते हैं। जो प्रथम देवोंको समर्पित करने के लिये हवन किया जाता है और पश्चात् यज्ञशेष पूर्वोक्त प्रकार खाया जाता है। दोनों अवस्थाओं में घीके साथ ही हवन और भक्षण होता है।

यहां २६ वे मंत्रमें गोमेधका पूर्वार्ध समाप्त हुआ है। अगले २७ वे मंत्रमें यजमान कहता है कि जिस उद्देश्य से मैं यह गौओंका दान अलग अलग ब्राह्मणों को पृथक पृथक् दिया है, वह मेरी मनकी कामना सफल हो जाय और मुझे बहुत धन, गोधन आदि प्राप्तहो। जितना मुझे प्राप्त होगा उतना अधिक मैं लोगोंके उपकार करनेमें लगाऊंगा और इस प्रकार मैं जनताका भला करूंगा।

यहां गोमेध का प्रथम सूक्त समाप्त हुआ है। इसमें गोमांस हवन का कोई संबंध नहीं है। आगे गोमेधके द्वितीय सूक्त का अर्थ देखेंगे-

# गोमेध का द्वितीय सूक्त।

संपूर्ण वैदिक वाङ्मयमें गोमेधके केवल दोही सूक्त हैं और वे अथर्व वेदमें है। इन दो सूक्तों में से प्रथम सूक्तका अनुवाद उसके स्पष्टीकरण के साथ इससे पूर्व लेखमें प्रकाशित किया गया है। अब एक ही सूक्त रहता है उसका अनुवाद इस लेख में देते हैं। जिस प्रकार पूर्व सूक्तमें गोवध, गोमांस-भक्षण अथवा गौके अवयवोंके हवनका कोई संबंध नहीं है, उसी प्रकार पाठक देखेंगे कि गोमेध के इस द्वितीय सूक्तमें भी मांस हवन का कोई संबंध नहीं है। गोमेधके दो सूक्तोंमें यदि कोई बात कही है तो वह यही है कि उत्तम दूध देनेवाली गौ तथा उत्तम बैल सुयोग्य विद्वान ब्राह्मणको दान दी जावे। इस प्रकारके दानसे दाताको स्वर्ग प्राप्त होता है, गौको भी स्वर्ग मिलता है और सबको दुग्धादि पदार्थ विपुल प्राप्त होते हैं।

इन दो सूक्तों में एक भी ऐसा वचन नहीं है कि जो गोमेध में मांस हवन की संभावना सिद्ध कर सके। ऐसे उच्च शिक्षा देनेवाले सूक्तोंपर भी जब मांस पक्षी लोग अपना मांस का पक्ष मढ देनेका साहस करते हैं तब मन आश्चर्य से चकित हो जाता है और मनमें प्रश्न उत्पन्न होता है कि इतना अर्थका अनर्थ किस कार्यके लिये किया जा रहा है? ये लोग गोदानवाचक सूक्तों पर गोवध का अर्थ क्यों मढा देते हैं? ऐसा अनर्थ करनेसे इनको कौनसा लाभ साध्य करना है? दुराग्रह बढानेके सिवा और कुछ भी दूसरा इनके पल्ले पडना नहीं है। शोक है कि विद्वान हो कर भी मंत्रोंका सरल अर्थ न देखकर मनमानी खींचातानी करते हैं। पूर्वापर संबंध देखनेसे मंत्रोंका अर्थ स्वयं खुल जाता है, इस बात की सचाई अब इस द्वितीय सूक्तमें पाठक देखें—

# गौको नमन ।

नमस्ते जायमानायै जाताया उत ते नमः ।
बालेभ्यः शफेभ्यो रूपायाघ्न्ये ते नमः ॥१॥

अथर्व. १०।१०

" हे ( अघ्न्ये ) हनन करने अयोग्य गौ! जन्मते समय तुझे नमस्कार करता हूं, उत्पन्न होने के बाद भी तुझे नमस्कार करता हूं, तेरे संपूर्ण अवयवों और रूपों के लिये, यहां तक की जो तेरे बाल और खुर हैं, उन सबको मैं नमन करता हूं।"

गोमेधके इस द्वितीय सूक्तका यह पहिला ही मंत्र है। इस में गौका " अघ्न्या " नाम आया है, इसका अर्थ " अ-वध्य " है। अवध्य गौ है, यह प्रथम मंत्रमें ही उपदेश है। गौ छोटी हो, या बडी हो, वह नमस्कार करने योग्य, सत्कार करने योग्य है यही यहां बताया है। गौका बछडा छोटा हो, अभी जन्मा हो अथव कई महिनोंका हो, उसका सत्कार ही करना चाहिये। किसी प्रकार भी कठोरताका या क्रूरता का व्यवहार छोटी या बडी गौके साथ करना नहीं चाहिये। सब ही अवस्थाओंमें गौ सत्कार करने योग्य है। यह इस प्रथम मंत्रका तात्पर्य है।

प्रथम मंत्रमें गौका अवध्यत्व और सत्कार योग्यत्व कहके पश्चात् द्वितीय मंत्रमें कहते हैं कि गौका दान लेने का अधिकारी कौन है, देखिये वह द्वितीय मंत्र—

# गौदान लेनेका अधिकारी ।

विद्या और आचार की योग्यता रखनेवाला ज्ञानी सत्पुरुष ही गौका दान लेवे, इस विषयमें इस द्वितीय मंत्र की शिक्षा विचार करने योग्य है—

यो विद्यात्सप्त प्रवतः सप्त विद्यात्परावतः।
शिरो यज्ञस्य यो विद्यात् स वशां प्रतिगृह्णीयात् ॥ २ ॥

" ( यः सप्त प्रवतः विद्यात् ) जो सात प्रवाह जानता है और जो ( सप्त परावतः विद्यात् ) सात अंतरोंको जानता है तथा जो यज्ञका सिर जानता है वही ज्ञानी ( वशां प्रतिगृह्णीयात् ) गौका दान लेवे।" अर्थात् जो यह ज्ञान नहीं रखता वह गौका दान लेनेका अधिकारी नहीं है।

बृहदारण्यक उपनिषद् ( अ. ३।१ ) में कथा है कि राजाजनक ने सुवर्णभूषित करके हजार गौओं का दान करना आरंभ किया। ब्राह्मण समुदाय इकट्ठा होनेके बाद उसने कहा जो ब्रह्मिष्ठ ब्राह्मण हो वह इन गौओं का दान लेवे—

ब्राह्मणा भगवन्तो यो वो ब्रह्मिष्ठः स
एता गा उदजतामिति। बृ० ३।१।२

" हे ब्राह्मणो ! आपके अंदर जो ब्रह्मनिष्ठ हो वह ये सब गौवें ले जावे।" वहां जमा हुए ब्राह्मणोंमें से कोई आगे नहीं हुए। इतने में याज्ञवल्क्य महा मुनि उठे और उन्होंने अपने शिष्यको गौवें लेनेकी आज्ञा की। इत्यादि कथा बृहदारण्यक उपनिषद्में है। यह कथा इस प्रसंगमें देखने योग्य है। इस कथासे भी ज्ञात होता है कि ब्रह्मज्ञानी विद्वान ही गौका दान लेनेका अधिकारी है। साधारण मनुष्य गौका दान लेनेका अधिकारी नहीं है। इस मंत्रमें ब्रह्मनिष्ठके तीन ज्ञानोंका वर्णन किया है, उनका स्वरूप अब बताना चाहिये-

१ सात प्रवाहोंका ज्ञान
२ सात अंतरोंका ज्ञान
३ यज्ञके सिर का ज्ञान

ये तीन ज्ञान जो यथावत् जानता है वह गौका दान लेनेका अधिकारी है। आत्मासे सात प्रवाह चलते हैं जो सप्त इंद्रियोंके नामसे प्रसिद्ध हैं- १बुद्धि, २ मन, ३ जिह्वा-वाणी, ४ नेत्र, ५कर्ण, ६ नासिका, ७ चर्म ये सात नदियां आत्माके अमृतपूर्ण स्रोतसे चल




रही हैं। इनके सात क्षेत्र हैं जिनमें जाकर ये अपने आपको कृत-कार्य होती हैं। शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध ये पांच विषयोंके क्षेत्रों में पांच नदियां जाती हैं और ज्ञान, मनन, अहंकारादि क्षेत्रोंमें शेष दो नदियां जाती हैं। इस प्रकार जागृतीमें आत्मा की शक्ति लेकर ये नदियां अथवा इनके प्रवाह बाहर की दिशासे चलते हैं। सुषुप्ति में येही प्रवाह उलटी दिशासे अंतर्मुख होकर चलने लगते हैं, जब सब प्रवाह उलटे अंदरमें जाकर लीन होते हैं तभी गाढ निद्रा

लगती है। इस प्रकार जाग्रतीमें ये सात प्रवाह आत्मासे बाहर बहिर्मुख होकर चलते हैं और सुषुप्तिमें सब प्रवाह अंतर्मुख होकर चलते हैं, यह सात प्रवाहों का ठीक ठीक ज्ञान जिसको हुआ है और सातों प्रवाहोंपर जिसने अपना प्रभुत्व जमाया है अर्थात् सातों प्रवाहोंको अपनी इच्छासे अंतर्मुख या बहिर्मुख जो कर सकता है, वह सात प्रवाहोंको ठीक प्रकार जान सकता है।

आत्मासे लेकर विषयक्षेत्र तक जो अंतर है उस का नाम है " परावत् "। आत्मामें अंतर का अभाव होता है, परंतु जिस समय जाग्रतिमें ये प्रवाह बहिर्मुख होकर कार्य क्षेत्रमें जाते हैं उस समय इनको अंतर काटना पडता है। आत्मासे दर्शनशक्ति चलती है और रूपके क्षेत्रमें जाकर अपना कार्य करती है। आत्मा और रूपका क्षेत्र इनमें जो अंतर है उसका नाम " परावत् " है। ये सात अंतर हैं। प्रत्येक नदीकी लंबाई इस अंतर से कहीजाती है। जो इस अंतर को ठीक प्रकार जानता है, अर्थात् आत्मासे उक्त शक्तिरूपी नदियां कैसी चलती हैं और वह संपूर्ण नदियां अपने अपने विषयों के कार्यभूमिमें कितनी दूरीपर जाकर कैसी कार्य करती हैं, इसका ज्ञान जो रखता है, इस अंतर की कल्पना जिसे उत्तम रीतिसे हो गई है, वही ब्रह्मनिष्ठ ज्ञानी गौका दान लेनेका अधिकारी है। अन्य साधारण मनुष्य गौका दान न लेवे। देनेवाला भी ऐसे ही ब्रह्मिष्ट मनुष्यको गो दान देवे।

तीसरा ज्ञान " यज्ञके सिरको जानना " है। " पुरुषो वाव यज्ञः।" ( छां० उ. ३। १६। १) मनुष्य ही यज्ञ है, वेद और उपनिषदों में यज्ञका वर्णन इसी प्रकार आता है। इसमें सिर अर्थात् प्रधान विभाग और अन्य गौण साधारण विभाग ये दो विभाग हैं। प्राण, मन, बुद्धि, आत्मा यह श्रेष्ठ, प्रधान या सिर स्थानीय

विभाग है, और देह इन्द्रिय आदि स्थूल विभाग अर्थात् साधारण विभाग है। इसको सूक्ष्म और स्थूल, अमूर्त और मूर्त, प्राण और रयि, सिर और धड इत्यादि अनेक नाम अध्यात्म शास्त्रमें हैं। इन नामोंका भेद होनेपर भी वक्तव्य एकही है॥

जो ज्ञानी पुरुष इस मानव शरीरमें चलनेवाले शतसांवत्सरिक यज्ञके सबसे मुख्य सिरोभाग को ठीक ठीक जानता है, अर्थात् जिसे आत्मज्ञान हुआ है वही गौका दान लेवे॥ किसी दूसरेको गौदान लेनेका अधिकार नहीं है॥ यही बात अन्य प्रकार निम्न लिखित मंत्रमें कही है—

वेदाहं सप्त प्रवतः सप्त वेद परावतः।
शिरो यज्ञस्याहं वेद सोमं चास्यां विचक्षणम्॥ ३॥

" मैं सात प्रवाहों को जानता हूं, मैं सात अंतरोंकोजानता हूं और यज्ञके सिर का भी ज्ञान मुझे है, इतना ही नहीं प्रत्युत ( अस्यां ) इस गौके अंदर तेजस्वी सोम शक्ति रहती है यह भी मैं जानता हूं। " जो इतना ज्ञान रखता है वह गौका दान लेवे। जिसको इतना ज्ञान अपने अंदर रहनेका आत्मविश्वास है वह गौका दान लेवे। किसी साधारण मनुष्यको गौ दान लेनेका अधिकार नहीं है।

गोमेध सूक्त के ये तीन मंत्र पाठक देखेंगे तो उनको निश्चय हो जायगा कि गोमेधमें " गौका दान " है न कि गोवध। गोमांस हवन का गोमेधके साथ संबंध जोडनेवालों का पक्ष इस सूक्तने ऐसा काट दिया है कि वे किसी भी रीतिसे अपना पक्ष अब सिद्ध ही नहीं कर सकते। अस्तु। इस ढंग से गौदान लेनेवाले की योग्यता वर्णन करके अब चतुर्थ मंत्रसे गौके महत्त्वका वर्णन होता है, वह अब देखिये—

# गौका महत्त्व ॥

यया द्यौर्यया पृथिवी ययापो गुपिता इमाः ।
वशां सहस्रधारां ब्रह्मणाच्छावदामसि ॥ ४ ॥

" जिसने द्यौ, पृथिवी और (आपः) इन जलोंका ( गुपिताः ) संरक्षण किया है उस सहस्र धाराओं से दूध देनेवाली वशा गौ को हम प्रार्थना पूर्वक इधर बुलाते हैं । "

यहां गुप्त संकेतसे द्युलोक, अंतरिक्ष लोक और पृथिवी लोकों का धारणपोषण करनेवाला परमात्माही गौ स्वरूपमें हमारे पास आता है और अपना अमृत रस हमें देता है, ऐसा वर्णन किया है। इस लिये गौको देख कर, यही अमृतरस देनेवाला परमात्माका रूप है ऐसा मानकर, उसका सत्कार करना चाहिये । पाठक इससे जान सकते हैं कि गौके विषयमें कितना आदरभाव मनमें धारण करनेका उपदेश वेद कर रहा है । और देखिये—

शतं कंसाः शतं दोग्धारः शतं गोप्तारो अधिपृष्ठे अस्याः।
ये देवास्तस्यां प्राणन्ति ते वशां विदुरेकधा ॥ ७ ॥

" सौ बर्तन, सौ दूध निचोडनेवाले, सौ गोपाल इसके पीठ पर हैं। जो देव ( अस्यां प्राणन्ति ) इस गौके अंदर जीवन धारण करते हैं वेही ( एकधा वशां विदुः ) अद्वितीय रीतिसे गौको जानते हैं ।

इस मंत्रमें राजाके ठाठ के समान गौके सन्मान का ठाठ वर्णन किया है। इस गौके पीछे दूधके लिये सौ बर्तन लेकर मनुष्य सन्मानसे चलते हैं, दूध दोहनेवाले सौ मनुष्य इसके साथ आदर से रहते हैं और इसकी रक्षा करनेके लिये सौ गोपाल इसके पीछे खडे रहते हैं । यह गोमेधमें "गौकी सवारी का वर्णन"

पाठक देखें और अनुमान करें कि गोमेधमें कितने सत्कारके साथ गौकी पूजा होती है। यदि कोई गौघातक गौका घात करने की इच्छासे वहां जायगा तो पूर्वोक्त तीनसौ रक्षकों की लाठियों की मारसे वह जीवित बचही नहीं सकता। वैदिक धर्मी आर्य इतनी गौरक्षा करते थे। वे मानते थे कि इस गौ-माताके शरीरमें अनेक देव हैं जो वहां जीवनरस की रक्षा करते हैं ऐसी देवतामयी गौका वध वैदिक समय में होना सर्वथा असंभव है। यह मंत्र कहता है कि "गौका महत्त्व असंदिग्ध रीतिसे वेही जानते हैं कि जो गोदुग्धसे अपनी पुष्टि करते हैं।" यह सर्वथा सत्य है। आज कल गौका महत्त्व भारतीय लोग इस लिये नहीं जानते, क्योंकि वे गौके दूधसे अपने आपको पुष्ट नहीं करते, प्रत्युत गौके शत्रुरूपी भैंस के दूधसे अपने आपको पुष्ट करते हैं।

"गौरक्षा" का सच्चा शत्रु कसाई नहीं है, वह शत्रु निःसंदेह भैंस है। भैंसके दूधको पीनेवाले गाय के दूधके महत्त्वको कैसे जान सकते हैं? गोदुग्धसे जो आरोग्य और जो मेधावृद्धि होती है वह कभी भैंसके दूधसे नहीं हो सकती। इसलिये गौके दूधका ही पान करना चाहिये। वेदका यही आदेश है। पाठक इसे स्मरण रखें। और देखिये-

यज्ञपदीराक्षीरा स्वधाप्राणा महीलुका।
वशा पर्जन्यपत्नी देवाँ अप्येति ब्रह्मणा॥ ६॥

"(वशा) गौ (पर्जन्य-पत्नी) पर्जन्यसे उत्पन्न होनेवाले घास से पालित होती है, यह गौ (यज्ञपदी) यज्ञरूपी पांवसे युक्त, (इरा-क्षीरा) दुग्धरूपी अन्न देनेवाली, (स्वधा-प्राणा) अपनी धारण शक्ति युक्त प्राणवाली, (मही-लुका) भूमिको प्रकाशित करनेवाली है, यह (ब्रह्मणा) अपने अन्न से देवोंके पास जाती है।"

इस मंत्रके शब्द गौका महत्त्व विलक्षण उच्चतम भावके साथ बता रहे हैं, इसलिये इनका अधिक मनन करना चाहिये—

१ "पर्जन्य पत्नी वशा" = पर्जन्यसे पालित होनेवाली गौ है। अर्थात् वृष्टिसे घास उत्पन्न होता है, झरनों में जल बहता है, यह घास यह गौ खाती है, यह पानी पीती है और पुष्ट होती है। यहां इस शब्द द्वारा सूचित किया है कि गौकी पालना जंगलके घाससे ही होनी चाहिये। मनुष्यनिर्मित कृत्रिम अन्नसे, अर्थात् अग्निपर पका कर बनाये अन्नसे नहीं होनी चाहिये। गौके दूधसे अधिक लाभ प्राप्त करना हो तो गौको चावल, रोटी आदि पका अन्न नहीं खिलाना चाहिये, प्रत्युत हरा घास ही खिलाना चाहिये। रोटी आदि पका अन्न गौको अधिक खिलानेसे तथा धान्य भी अधिक खिलाने से गौके गोवर को बडी बदबू आती है। इसी प्रकार गौका दूध भी बिगडता है। कहनेका तात्पर्य यह है कि धान्य और रोटी आदि पका हुआ अन्न खानेवाली गौके दूध की अपेक्षा घास खानेवाली गौका दूध अधिक गुणकारी है। पाठक इस बात का स्मरण रखें।

२ "इरा-क्षीरा" = दुग्धरूपी अन्न देनेवाली। जो लोग गोमांस खानेकी प्रथा वैदिक कालमें थी ऐसा मानते हैं, उनको यह शब्द बडा मनन करने योग्य है। गौसे जो अन्न मिलना है वह केवल दूध ही है और दूसरा नहीं है। जो लोग गौसे दूधके अतिरिक्त मांसादि पदार्थ भोजन के लिये लेते हैं वे वेदके विरुद्ध आचरण करते हैं। यदि वेदको गोमांसका भोजन अभीष्ट होता, तो गौ वाचक शब्दों में " इरा-मांसा " ऐसे शब्द किसी स्थानपर आ जाते। परंतु ऐसा एक भी शब्द नहीं है जिससे गोमांस भोजन सिद्ध हो सके। यह शब्द तो दूध रूपी अन्न ही गौसे प्राप्त करना चाहिये, यह वैदिक मर्यादा बता रहा है। इसलिये इस शब्दने

गोमांसका पक्ष तो जडके साथही नष्ट हुआ है । गौ जो अन्न देती है वह केवल दूध ही है और दूधसे भिन्न कोई अन्न गौके शरीरसे लेना नहीं है । पाठक इस शब्द का खूब मनन करें ।

३ " यज्ञपदी " = यज्ञरूपी पांववाली । गौके पांव यज्ञ ही हैं अर्थात् यह गौ यज्ञ भूमिमें, पवित्र स्थान में भ्रमण करती है । गौ किस स्थान पर भ्रमण करे, इसका आदेश इस शब्द से ज्ञात हो सकता है । जहां लोक शौच करते हैं, मैला फेंकते हैं, ऐसे अमंगल स्थानों में गौको घुमाना नहीं चाहिये । परंतु जहां यज्ञ होते हैं, ऐसी पवित्र भूमिमें कि जहां शुद्ध घास और शुद्ध पानी मिले, ऐसी पवित्र भूमिमें ही गौ घूमनी चाहिये । यह आदेश इसलिये कहा है कि यदि गौ अशुद्ध स्थान का घास खावे और अशुद्ध पानी पीवे तो उसका दूध रोगी बनेगा और मनुष्य में भी रोग बढेंगे । इस लिये यज्ञ भूमिमें गौ घूमे यह उपदेश इस शब्दसे सूचित किया है । इसके पद यज्ञ ही हैं, किसी अन्य स्थानमें इसके पद न लगें । गौको कितनी पवित्रता के साथ पालना चाहिये, इसका सूक्ष्म विचार इन मन्त्रों के अंदर पाठक देख सकते हैं ।

४ "स्वधा प्राणा" – स्वधा शक्ति से युक्त प्राणवाली । अर्थात् जिसमें प्राणशक्तिके साथ स्वधाशक्ति भी है । प्राण शक्ति सब लोग जानते हैं, सब प्राणियोंमें यह शक्ति है इसीलिये प्राणी जीवित रहते हैं । इसी प्रकार ( स्व+धा ) प्राणियोंके अंदर एक धारकशक्ति भी है उसका नाम "स्वधा" है । अपनी निज धारक शक्ति का नाम स्वधा है । यह शक्ति हरएक पदार्थ में है इसी लिये प्रत्येक पदार्थ अपने रूप में रहता है । मनुष्यमें यह स्वधा शक्ति बढानेका कार्य गौका दूध करता है । इसी लिये बालकों और वृद्धों तथा बीमारों के लिये गौके दूध के समान कोई दूसरा

